प्रथम अपने को जिन वस्तुओं में रख दिया है, उनसे हटा लो, क्योंकि अपने में वस्तुभाव अथवा सीमित भाव अथवा अवस्थाभाव आने पर ही संसार की अनेक वस्तुओं की आवश्यकता होती है। यदि अपने में से वस्तु आदि का भाव निकाल दिया जाय तो फिर किसी भी वस्तु की आवश्यकता शेष नहीं रहती।

अपने में से वस्तु आदि का भाव निकल जाने पर प्राणी का जीवन प्रेम–पात्र के रहने योग्य हो जाता है, क्योंकि प्रेम–पात्र निरन्तर उसी में निवास करते हैं, जिसने अपने में से सभी को निकाल दिया हो तथा अपने को सभी से हटा लिया हो। अथवा यों कहो कि संबंध–भाव अथवा मानी हुई अहंता का भाव शेष न रहने पर प्रेम–पात्र स्वयं निवास करते हैं।

प्रेम–पात्र आने के लिए प्रतीक्षा कर रहे हैं, क्योंकि वह केवल स्थान न मिलने के कारण नहीं आ पाते। प्यारे, प्रेमी से अधिक प्रेम–पात्र को प्रेमी की आवश्यकता है, क्योंकि प्रेमी के सिवाय और कहीं संसार में प्रेम–पात्र को स्थान नहीं मिलता।

प्रेमी, प्रेम–पात्र में और प्रेम–पात्र प्रेमी में निरन्तर निवास करते हैं।

ॐ आनन्द ! ॐ आनन्द !! ॐ आनन्द !!!



"संसार उस पर ही शासन करता है, जो संसार की ओर देखता है। यदि संसार पर शासन करना चाहते हो, तो संसार की ओर मत देखो। जो संसार की ओर नहीं देखता, संसार उसके पीछे दौड़ता है, ऐसा विचारशीलों का अनुभव है। विचारशील संसार से अपनी पूर्ति का कभी अनुभव नहीं करता, बल्कि यथाशक्ति संसार के काम आ जाता है। संसार के काम आ जाना ही सच्ची सेवा है, जिससे हृदय शुद्ध हो जाता है। हृदय शुद्ध होने पर व्याकुलता उत्पन्न होती है। व्याकुलता उत्पन्न होने पर कुछ भी शेष नहीं रहता।"

—इसी ग्रन्थ से

मूल्य—
१५.) रुपये

४००० प्रतियाँ
दिसम्बर १९९६